श्रीदक्षिणामूर्तिसंस्कृतग्रन्थावलि :—३

श्रीमत्परमशिवेन्द्रसरस्वतीकृता

# दहरविद्याप्रकाशिका

सम्पादकः
श्रीदक्षिणामूर्ति-निरञ्जनपीठाधिपतिः आचार्यमहामण्डलेश्वरः
स्वामी महेशानन्दगिरिः

प्रकाशकः
श्रीदक्षिणामूर्तिमठः
वाराणसी

# पुस्तकप्राप्तिस्थानानि



**१- श्री दक्षिणामूर्ति मठ,**

डी ४९/९, मिश्रपोखरा, वाराणसी-२२१ ०१०



**२- श्री विश्वनाथ संन्यास आश्रम,**

श्रीराम रोड, दिल्ली-११० ०५४



**३- श्री शङ्कर मठ,**

आबू पर्वत-३०७ ५०१



प्रथमं संस्करणम्
भगवत्पादाब्दः १२०३
वैक्रमाब्दः २०४८

---

मुद्रक :

**निर्मल चित्रण, 5/161, सौंठ की मण्डी, आगरा**

# विषय-सूची

मूल्य 35 रुपये मात्र

# भूमिका

अद्वैत के इतिहास में १७वीं शताब्दी ईस्वी काफी महत्त्वपूर्ण रही है। ब्रह्मसूत्रभाष्य पर वार्तिक लिखने वाले श्री अभिनवनारायणेन्द्र सरस्वती, उनके शिष्य श्री परमशिवेन्द्र सरस्वती तथा उनके शिष्य श्री सदाशिवेन्द्र सरस्वती– सभी ने सामान्य व्यक्तियों को अद्वैत में प्रवेश करने के उपायों का प्रतिपादन कर अद्वैत का पथ प्रशस्त किया। नीलकण्ठ दीक्षित साँभोजी के समय में मान्य पण्डित थे एवं उन्ही के समय में श्री परमशिवेन्द्र सरस्वती भी हुए। साँभोजी का समय १६१२ ईस्वी है। श्री परमशिवेन्द्र की शिवगीताव्याख्या कुछ अध्यायों तक वाणी विलास मुद्रणालय से छपी है जिसमें उनकी अद्वैतविषयक गंभीर विद्वत्ता का पता चलता है। पूर्ण मातृका उपलब्ध होने पर भी दुर्भाग्यवशात् उसका मुद्रण नहीं हो पाया है। दहरविद्याप्रकाशिका उन्हीं का उपासना सम्बन्धी ग्रन्थ है। इसमें अद्वैत के साधकों को श्रौत उपासना करने का मार्ग प्रशस्त किया गया है। औपनिषद उपासनायें प्रायः लुप्त हो गयी हैं, केवल शाण्डिल्य आदि कुछ ही बची हैं। उपासना का विषय कर्मकाण्ड से सम्बद्ध होने से जब तक सम्प्रदायपरम्परा से प्राप्त न किया जाये तब तक इसका भेद खुलता नहीं। जितना भी लिख दिया जाये, कुछ न कुछ कहना बच ही जाता है। यह बात दहरविद्याप्रकाशिका के बारे में भी समझकर रखनी चाहिये। इस ग्रन्थ में विद्वान् लेखक ने न केवल उपासना की पद्धति बतायी है वरन् उपास्य तत्त्व में पूर्ण श्रद्धा उत्पन्न हो इसलिये उसका भी समुचित वर्णन किया है जो प्रायः अन्यत्र उपलब्ध नहीं होता। हमारा विश्वास है कि इस ग्रन्थ के द्वारा यह उपासना अधिक प्रचलित हो पायेगी। यह ग्रन्थ बालमनोरमा मुद्रणालय क्रमसंख्या ५ में मद्रास से १९१५ ईस्वी में छपा था परन्तु बहुत वर्षों से अनुपलब्ध हो गया था। पाण्डितराज एस्. सुब्रह्मण्यशास्त्री द्वारा प्रदत्त इसकी प्रति के आधार पर इसका संस्करण कर इसे प्रकाशित किया जा रहा है। श्रीदक्षिणामूर्ति मठ की परम्परा में इसकी महत्त्वपूर्ण उपयोगिता रही है।

उपनिषत्, स्मृति, इतिहास, पुराण और आगमों में परमेश्वर के ध्यान के प्रति जो आदर दिखाया गया है वह पूजा, नमस्कार, स्तुति, जप इत्यादि के लिये नहीं देखा जाता। चारों वेदों में अथर्ववेद अन्तिम भाग है। अथर्ववेद का अंन्तिम भाग अथर्वशिखोपनिषत् है। उसकी समाप्ति में कहा गया है 'बाकी सभी–कर्म, उपासना, देवताओं–को छोड़कर एकमात्र शिव का ध्यान ही करना चाहिये।' यहीं अथर्वशिखा समाप्त होती हैं। ध्यान का तात्पर्य मन से अन्य चीजों को हटाकर शिव को ही मन से इच्छा करके चाहना है। इसी दृष्टि से कठोपनिषत् में यमराज ने नचिकेता से कहा है कि जो भी परमात्मा का वरण कर लेता है उसके सामने वह प्रकट हो जाता है। याज्ञवल्क्य ने भी अपने योगयाज्ञवल्क्य ग्रन्थ में बन्धन और मोक्ष का कारण ध्यान को बताकर मन से आत्म स्वरूप को जानना ही ध्यान का रूप बतलाया है। आगे चलकर उन्होंने निर्गुण ध्यान एक प्रकार का और सगुण ध्यान अनेक प्रकार के कहे हैं। भगवद्गीता में भी छठे अध्याय में ध्यान के विषय में बताया है। तपस्वी आदि से योगी की श्रेष्ठता वहाँ कही है। बारहवें अध्याय में ध्यान की विशेषता मुखतः कही है। स्कन्दपुराण दो प्रकार का है – खण्डात्मक व संहितात्मक। संहितात्मक स्कन्दपुराण का सूतसंहिता भाग अद्वैतसाधना समझने में अत्यन्त उपयोगी है। इसकी विशेषता श्रीविद्यारण्य स्वामी द्वारा इस पर टीका लिखे जाने से और भी बढ़ गयी है। इसके यज्ञवैभवखण्ड में अथर्वशिखा का ही अनुवाद करते हुए स्पष्ट कहा है कि बुद्धिमानों को मोक्षप्राप्ति के लिये अन्य सब देवताओं का परित्याग कर मोक्ष देने वाले शिव का ही ध्यान करना चाहिये। आगे कहा है कि यद्यपि परंपरा से सभी देवता संसार से छुड़ाते हैं तथापि शिव तो साक्षात् ही उससे छुड़ाने वाले हैं। शिव इस संसारवृक्ष की जड़ की जगह हैं और जिस प्रकार जड़ में पानी देने से डालियों पर फूल लग जाते हैं उसी प्रकार शिवध्यान द्वारा सभी देवता तृप्त हो जाते हैं। इसमें भी नटराजमूर्ति का ध्यान उन्हें अत्यन्त प्रीतिकर है। यही मूर्ति चिदम्बर में स्थापित होने से चिदम्बर क्षेत्र की इतनी विशेषता है। इसी प्रकार उमामहेश्वर मूर्ति भी जीव का कल्याण करने वाली है। गुरु और वेदार्थ की कृपा से यदि सब चीजों में ब्रह्म की भावना हो जाये तो एक घड़ी भी इस स्थिति में रहने वाले के

सारे पाप छूट जाते हैं। गुरु के बताये तरीके से यदि छह घण्टे कला-सहित ब्रह्म का चिन्तन किया जाये तो उस ध्यान के फलस्वरूप बुद्धिपूर्वक किये पापों से मुक्ति हो जाती है। भगवान् शङ्कर का पार्वती-सहित तीन आँखों वाले रूप का मुहूर्तभर चिन्तन करने से भी पापों से छूट जाता है। इसी प्रकार दिन-रात सात दिन तक महाविष्णु की मूर्ति का ध्यान करने से भी पापनिवृत्ति होती है। अन्यत्र पुराणों में बताया है कि यदि थोड़ा समय भी विना ध्यान किये वीत जाये तो इतना कष्ट होना चाहिये जितना डाकुओं द्वारा धन छीन लिये जाने पर होता है। इस दुःख से रोते हुए छटपटाना चाहिये। भगवान् शङ्कर ही कारणों के परमकारण हैं अर्थात् वे सवके कारण हैं और उनका कारण कुछ भी नहीं। सारे ऐश्वर्यों से सम्पन्न – इस प्रकार शिवध्यान दहराकाश में मुमुक्षुओं के लिये आवश्यक है।

सर्वेश्वर भगवान् शङ्कर में उनके स्वरूप को समझकर भक्ति तभी उत्पन्न होती है जब अनेक जन्मों तक पापों से रहित जीवन व्यतीत किया जाता है। शिव की कृपा पाने का साधन धर्म है। धर्म वेदप्रतिपादित है। धर्म के अभ्यास से सुख-दुःख, जय-पराजय, लाभ-हानि इत्यादि द्वन्द्वों में समता का भाव आ जाता है। समता के भाव वाले की ही शिव में भक्ति होती है। शिवकृपा से ही कर्म व कर्मफल का त्याग संभव होता है। इसके फलस्वरूप संसार में दोषदृष्टि बनती है जो वैराग्य को उत्पन्न करती है। वैराग्य से भावना शुद्ध हो जाने पर मनुष्य की ध्यान में निष्ठा बनती है, कर्म में नहीं। ज्ञान और ध्यान का साथ-साथ अभ्यास करने वाला योग को प्राप्त करता है, योग से पराभक्ति एवं उससे शिव की निरतिशय कृपा जो ब्रह्मज्ञानस्वरूप है। ब्रह्मज्ञान द्वारा मुक्त होकर शिवरूप हो जाता है। इसमें ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, पुरुष, स्त्री, ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यासी—सबका अधिकार है। इसलिये सभी को 'ॐ नमः शिवाय' का जप करते हुए शिवध्यान में लगना चाहिये।

जो व्यक्ति पूरी तरह से जपयज्ञ करता है वह बाद में ध्यानयज्ञ में लगने की योग्यता वाला होकर उत्पन्न होता है। इसके प्रभाव से शीघ्र ही ज्ञान प्राप्त कर वह शिवसायुज्य भी पा लेता है। जिसमें ध्यान व ज्ञान प्रतिष्ठित है वह संसारसमुद्र से पार हो चुका है। ध्याता, ध्यान, ध्येय तथा ध्यानप्रयोजन जानकर ध्यान में

लगना चाहिये । जो व्यक्ति ज्ञान, वैराग्य, श्रद्धा, क्षमा, निर्ममता और उत्साह से सम्पन्न होता है वही उत्तम ध्याता है । जप से थकने पर ध्यान करे और ध्यान से थकने पर पुनः जप प्रारम्भ करे । ऐसा करने पर सिद्धि प्राप्त होती है । बारह याम पर्यन्त वृत्ति की एकाग्रता से धारणा सिद्ध होती है, धारणाओं से बारह गुणा ध्यान है और ध्यान से बारह गुणा समाधि कही गयी है । समाधि से सभी चीज़ों में प्रज्ञा का आलोक हो जाता है । आलस्य, बीमारी, प्रमाद, संशय, चित्त की अस्थिरता, अभ्यास में रति न होना, विपरीत बुद्धि, शरीर से होने वाला दुःख, बिजली अस्त्र जहर आदि से होने वाला दुःख, राग-द्वेषादि से होने वाला दुःख, इच्छा पूर्ण न होने से होने वाला अनमनापन, भिन्न-भिन्न विषयों में मन की चंचलता–ये दस ध्यान में रुकावट करने वाले कहे गये हैं । इन सबको विजय कर ध्यान में लगा रहे तो सूक्ष्म, आड़ में, दूर और भविष्य की बातों को जानने की सामर्थ्य आ जाती है जिसे प्रतिभा कहते हैं । इसी प्रकार बिना प्रयत्न के ही कहीं भी होने वाली बातों को सुनने की सामर्थ्य आ जाती है जिसे श्रवण कहते हैं । सब लोगों की बुद्धियों में होने वाली बातें जानने की सामर्थ्य आ जाती है जिसे वार्ता कहते हैं । बिना ही प्रयत्न के दिव्य पुरुषों और दिव्य लोकों का ज्ञान हो जाता है जिसे दर्शन कहते हैं । इसी प्रकार दिव्य रसों का स्वाद भी आ जाता है और स्पर्श भी हो जाता है । इन छह अनुभवों से आगे दिव्य सुगन्ध का ज्ञान, ब्रह्मलोक-पर्यन्त जो रत्न, वाहन आदि हैं वे भी उसे उपलब्ध हो जाते हैं । इच्छानुसार भाँति-भाँति की मधुर वाणी बोलने लगता है, सभी दिव्य रसायन और औषधियाँ इसके पास देवियाँ लाकर समर्पित करती हैं । इन सिद्धियों से मोक्षमार्ग में और अधिक निश्चयपूर्वक लग जाता है । ध्यान के समान न कोई तीर्थ है, न तप, न यज्ञ । परमेश्वर का श्रद्धापूर्वक क्षणमात्र भी ध्यान करने से अत्यन्त कल्याण होता है और बड़े-बड़े पाप नष्ट हो जाते हैं । पराशरोपपुराण में कहा है 'सनातन शिव में ही सारे शास्त्रों का तात्पर्य है । वह सारे विश्व से अतीत है, जगदीश्वर है, संसार से छुड़ाने वाला है । अतः ब्राह्ममुहूर्त में उठकर त्रिनेत्र शिव का एकाग्र हो ध्यान करे और तब कर्तव्य धर्म एवं अर्थ को सोचे ।' वहीं यह भी कहा है–'सभी का साक्षी शिव है । उनकी साक्षात् परापर मूर्ति शुद्ध, स्वतन्त्र

और पाप नष्ट करने वाली है। वही चन्द्रार्धशेखर, नीलकण्ठ व विरूपाक्ष रूप में ब्रह्मा व विष्णु द्वारा भी ध्येय है।

पतञ्जलि ने भी ईश्वरध्यान में स्थित हुए को ही ईश्वर द्वारा अनुग्राह्य बताया है। व्यासभाष्य में 'ईश्वरप्रणिधानात्' का अर्थ करते हुए भक्तिविशेष से प्रसन्न ईश्वर को अनुग्रह करने वाला बताया है और केवल ईश्वरध्यान से भी समाधि एवं समाधिफल की प्राप्ति बतायी है।

सूतसंहिता के शिवमाहात्म्यखण्ड में बतलाया है कि अग्निहोत्र से उत्पन्न भस्म लेकर 'ॐ आपो ज्योतीरसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवः सुवरोम्' मन्त्र से जलाध्यक्ष विष्णु का भक्तिपूर्वक ध्यानकर जल मिलाकर जाबाल शाखा में बताये 'ॐ अग्निरिति भस्म वायुरिति भस्म जलमिति भस्म स्थलमिति भस्म व्योमेति भस्म सर्वँ ह वा इदं भस्म मन एतानि चक्षूंषि' मन्त्र से सिर से पैर तक सफेद भस्म से लेपकर फिर ललाट, हृदय, कुक्षि और दोनों भुजाओं पर 'मानस्तोके तनये मान आयुषि मा नो गोषु मा नो अश्वेषु रीरिषः, मानो वीरान् रुद्र भामिनो-वधीर्हविष्मन्तः सदमित्त्वा हवामहे' मन्त्र से त्रिपुण्ड्र धारण करे। इसके बाद हृदयकमल में सर्वज्ञ, सर्वकर्ता, सबके अधिष्ठान परमेश्वर का ध्यान करे। इस प्रकार जो ध्यान करते हैं उन्हें शाश्वत शान्ति की प्राप्ति होती है। यह बात कूर्मपुराण के इकतालीसवें अध्याय में, सौरसंहिता के तीसरे अध्याय में, सूतसंहिता के मुक्तिखण्ड तथा यज्ञवैभवखण्ड में बतायी है। वहाँ यह भी कहा है कि अरूप शिव की भी मूर्ति का ध्यान भी उपासक को करना चाहिये। अर्धनारीश्वररूप, तीन नेत्रवाली, चन्द्रशेखर, नीलकण्ठ, ताण्डव नृत्य करने वाली मूर्ति परामूर्ति है। ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वर–इन तीनों मूर्तियों का भी शिव ही परमकारण है। जैसे जमा हुआ और पिघला हुआ घी होता है वैसे सच्चिदानन्दरूप व शिवरूप है। पराशरोपपुराण में एक हाथ में वर और दूसरे में अभय मुद्रा को धारण किये हुए त्रिनेत्र रूप का ध्यान बताया है। सौरसंहिता और वासिष्ठलैङ्ग में स्वात्मतत्त्व, सुखस्फूर्तिरूप साक्षी का ध्यान भी बताया है। पराशरोपपुराण में ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वर को भी साम्ब चन्द्रार्धशेखर मूर्ति का ध्यान करते हुए बताया है।

यद्यपि भ्रूमध्यादि सभी चक्रों में ध्यान बताया है तथापि हृदयकमल में ही परमेश्वर का सबसे अधिक प्राकट्य होता है अतः वहीं परमेश्वर की उपासना सबसे अधिक प्रशस्त है। वर्तमान काल में रमण महर्षि ने इस बात पर काफी प्रकाश डाला है। गीता में भी ईश्वर को हृदयदेश में रहने वाला कहा है। वेदों में 'गुहाहितं गह्वरेष्ठं पुराणम्', 'यो वेद निहितं गुहायाम्', 'गुहाशयं निष्कलमद्वितीयम', 'अविः सन्निहितं गुहाचरं नाम' इत्यादि द्वारा हृदयगुहा की श्रेष्ठता प्रतिपादित की है। शैवपुराण की एकादशरुद्रसंहिता में जैमिनि के प्रश्न पर व्यासजी ने उत्तर दिया है कि जो सच्चिदानन्द ब्रह्म सर्वत्र परिपूर्ण है वह इन्द्रियों का अविषय होने से प्रतीत नहीं होता परंतु मनुष्य शरीर में हृदयकमल में प्रकट हो जाता है। इसीलिए उसे ब्रह्म का घर कहा गया है। आकाश के समानरूप होने से उसे आकाश नाम से भी कहा जाता है। हृदय में ध्यान करने पर उसका अपरोक्ष दर्शन होता है इस विषय में कोई सन्देह नहीं है। आगे चलकर युक्ति का प्रतिपादन करते हुए महर्षि व्यास ने कहा है कि जैसे आत्मा सारे शरीर में होने पर भी 'मैं' शब्द से कहा जाने वाला आत्मा हृदय में ही स्पष्ट प्रतीत होता है इस विषय में किसी प्रकार का विवाद नहीं है, वैसे ही हृदयपुण्डरीक में परमेश्वर विशेषरूप से प्रतीत होता है। 'मैं' शब्द का प्रयोग करते हुए सभी हृदय का निर्देश करते हैं इससे स्पष्ट हो जाता है कि मैं शब्द का लक्ष्य परमशिव वहीं स्थित है। छान्दोग्य, बृहदारण्यक, तैत्तिरीय, कैवल्यादि श्रुतियों में भी हृदय पुण्डरीक में परमेश्वर की उपासना बतायी है। छान्दोग्य में इस उपासना के सिद्ध होने पर सभी कामनाओं की पूर्णता एवं सभी लोकों में इच्छानुसार विचरण की सामर्थ्य बतायी है। तैत्तिरीय के तीसरे अनुवाक में 'ऋतं सत्यं परं ब्रह्म' इत्यादि मंत्र द्वारा उपास्य स्वरूप का प्रतिपादन किया है। कैवल्य में इसके अंगरूप से पवित्र देश में सुखासन से बैठकर पवित्र हो मेरुदण्ड को सीधा रख ध्यान करने को कहा है। 'नीलकण्ठं प्रशान्तम्' इत्यादि द्वारा ध्येय स्वरूप का भी वर्णन किया है और अंत में माया से परे, सबके साक्षी, सारे जगत् के कारण परमशिव की प्राप्ति बतायी है। इन श्रुतियों के तात्पर्य को इतिहास एवं पुराणों में भी विस्तार से बताया है। कैवल्यशाखी लोग हृदयकमल में नटराज मूर्ति का ध्यान करने का प्रतिपादन करते हैं। रुद्र ही वेद के अंत में, मध्य में व आदि में प्रयत्नपूर्वक प्रतिपादित किये गये होने से उपास्य हैं।

ब्रह्मसूत्र में भी 'कामादीतरत्र तत्र चायतनादिभ्यः' के द्वारा यही प्रतिपादित किया है। भाष्य में स्पष्ट किया है कि छान्दोग्य में हृदयाकाश में सत्यकामादि गुणसमूह बताया है एवं बृहदारण्यक में महान्, अज, आत्मरूप; इन सबको सम्बद्ध कर ही उपासना करनी चाहिये क्योंकि इनका हृदयरूप एक ही आयतन बताया गया है। यद्यपि छान्दोग्य में सगुण और बृहदारण्यक में निर्गुण रूप से ब्रह्म का प्रतिपादन है तथापि बृहदारण्यक में विभूतिप्रदर्शन के लिये जो गुण हैं उनका छांदोग्य में उपसंहार विरुद्ध नहीं है क्योंकि ब्रह्म एक ही है। इसी प्रकार छान्दोग्य में उपास्य रूप से बताये गुणों का बृहदारण्यक में विभूति के साथ पाठ कर निर्गुणविद्या में भी उपसंहार करना विरुद्ध नहीं है। क्योंकि निर्गुण में सगुण का संग्रह केवल स्तुत्यर्थ होता है इसलिए जैसा है वैसा ही स्वीकार कर लिया जाता है। परन्तु उपासना विधिवोधित होने से वशित्वादि गुणों का सत्यकामत्वादि गुणों में समाहार करके ही उपासना करनी चाहिये। वशित्वादि के विना सत्यकामत्वादि हो नहीं सकते–इस प्रकार सत्यकामत्वादि के अंतर्भूत वशित्वादि का चिंतन हो जाता है। इसी रीति से सभी उपनिषदों में समझना चाहिये। इस प्रकार पुराणवचन और ब्रह्मसूत्रों के न्यायों से समुच्चय कर उपासना की सिद्धि होती है।

तैत्तिरीय में नारायण की उपासना भी बतायी गयी है फिर शिव की ही उपास्यता दहरविद्या में क्यों मानी गयी है ?– यह प्रश्न स्वभावतः उठता है। पुराणों में इसका समाधान दिया है कि नारायण का प्रतिपादन उपासक रूप से है। सौरसंहिता में कहा है कि उमापति का ध्यान करने वाले साक्षात् नारायण हैं। शिव आनन्दस्वरूप हैं एवं परमेष्ठी ब्रह्मा, नारायण व रुद्र के भी ध्येय हैं, अन्यों की तो बात ही क्या ? वे अणु से अणुतम हैं और बृहत् से बृहत्तम। प्रणव द्वारा ही उनकी पूजा करनी चाहिये। इन पुराणवचनों का विस्तार से विचार करने से यह पता चलता है कि पुराण के अनुसार ब्रह्मा, नारायण और रुद्र का ही परमशिव के ध्यान में साक्षाद् अधिकार है। इस प्रकार जो कोई हृदयकमल में शिव का ध्यान करता है वह सर्वप्रथम अपने आपकी सहस्रशीर्षत्वादि गुणों से युक्त नारायणरूप से भावना करे। फिर नारायणरूप से विद्यमान जो अपना रूप उसके हृदयकमल में प्रकाश से जगमगाते हुए शिवरूप का ध्यान करे और तब

शिव का ही अपने आपसे अभेदचिन्तन करे । तैत्तिरीय का 'सहस्रशीर्षं देवं' आदि नारायणानुवाक इसी में प्रमाण है । अथवा उपासक अपने हृदय में सहस्रशीर्ष देवादिरूप से नारायण का ध्यान करे और फिर वह नारायण मैं हूँ ऐसा ध्यान कर अपने से अभिन्न जो अपना उपास्य नारायण, उसके हृदय में शिव का ध्यान करे । सूतसंहिता में भी इसी प्रकार नारायण रूप से अपना ध्यान कर फिर अपने हृदयकमल में प्राणायाम से विकसित शिवमन्दिर में अष्टैश्वर्य कमलदलों से युक्त ज्ञाननाल में ॐकार से प्रबुद्ध हुई महान् अग्नि को सर्वत्र जलता हुआ देखे । इस ताप से पैर से लेकर अपना मस्तक तप रहा है । उस वह्निशिखा के मध्य में परमकारण, संसाररोगहर, ऊर्ध्वरेता, विरुपाक्ष, नीलग्रीव, महेश्वर का अपने से अभिन्न रूप से ध्यान करे । याज्ञवल्क्य ने योगियाज्ञवल्क्य स्मृति में भी इसी प्रकार से प्रतिपादित किया है । कूर्मपुराण भी इसे पुष्ट करता है । महाभारत के शान्तिपर्व में श्रीकृष्ण ने अर्जुन को बतलाया है 'मैं सभी लोकों का आत्मस्वरूप हूँ अतः मैं अपने आत्मस्वरूप शिव का पूजन करता हूँ । यदि मैं अपने आत्मस्वरूप शिव का पूजन न करूँ तो कोई दूसरा अपने आत्मरूप मुझ नारायण का भी पूजन नहीं करेगा क्योंकि जैसा मैं प्रमाण करता हूँ, सभी लोग उसी के अनुसार चलते हैं ।'

इस उपासना का अधिकारी ब्रह्मचर्यादिसाधनसंपन्न, श्रद्धा-भक्ति से युक्त ध्यानाभ्यासी एकान्त देश में, अव्याकुल काल में, उद्वेगरहित, दर्भादि आसन पर बैठा हुआ अन्दर और बाहर दोनों तरफ से पवित्र हो, रीढ़ की हड्डी सीधी किये हुए, भस्मधारणरूप व्रत से अत्याश्रमी, मन-सहित इन्द्रियों का निरोध कर ब्रह्मविद्या के उपदेष्टा अपने गुरु को देव की तरह अथवा देव से भी अधिक समझकर नमस्कार करे । दहरविद्या निर्गुण व सगुण दोनों साधकों के लिये है । कैवल्योपनिषत् में 'न कर्मणा' इत्यादि द्वारा और तैत्तिरीय में 'संन्यासयोगाद्' इत्यादि द्वारा दहरविद्या में संन्यासी का ही अधिकार बतलाया है । परन्तु विद्यारण्य स्वामी ने सूतसंहिताटीका में स्पष्ट किया है कि संन्यासी की अधिकारिता केवल निर्गुण ब्रह्मविद्या के साधक के लिये है, बाकी सब गुण तो सगुण विद्या के लिये भी अपेक्षित हैं । निर्गुणविद्या से परामृत की प्राप्ति बतायी है और सगुणविद्या से परमेश्वर के अनुग्रह की । इस अनुग्रह से सङ्कल्परहित,

परमानन्दभरित, क्षय-वृद्धिरहित, महेश्वर का साक्षात्कार होता है । इसका भी अंतिम फल अविद्या को निवृत्त करने वाला साक्षात्कार ही प्रतीत होता है ।

कुछ लोग मानते हैं कि नारायण से अभिन्न परमेश्वर है ऐसा सोचकर अपने हृदय में शंख चक्र-गदा-पद्म-धारी नारायणरूप परमेश्वर की ही उपासना कर ली जाये तो क्या हानि है ? नारायणरूप भी परमेश्वर है अतः हानि–अर्थात् शास्त्रविरोध–नहीं होनी चाहिये । नारायणरूप परमेश्वर मानने में विरोध कहें तो प्रश्न होता है–किस अंश में विरोध है ? यदि कहें कि परतत्त्वांश में विरोध है तो वह कहना ग़लत है । अद्वितीय परिपूर्ण परमानन्दस्वरूप स्वप्रकाश प्रत्यगात्मा से अभिन्न परमात्मा एक ही है यह वेदसिद्धान्त है । अतः सभी कालों में जीव की भी परमात्मरूपता है । 'तत्त्वमसि' आदि वेदवाक्य भी इसी बात को कहते हैं । 'नारायणपरं ब्रह्म तत्त्वं नारायणः परः' से नारायण की ब्रह्मरूपता स्फुट ही है । इसी प्रकार सर्वात्मता या सर्वरूपता में विरोध है यह भी नहीं कह सकते । 'सहस्रशीर्षं...... विश्वाक्षं ..... विश्वात्मानं ........सर्वं व्याप्य नारायणः स्थितः' आदि श्रुति से नारायण की सर्वात्मता स्पष्ट रहते सर्वात्मता में विरोध क्योंकर होगा ? जैसे शिव की सर्वात्मता 'सर्वाननाशिरोग्रीवः सर्वभूतगुहाशयः ...... सर्वगतः शिवः' इत्यादि शास्त्र से सिद्ध है, वैसे ही नारायण की सर्वात्मता में शास्त्र प्रमाण है । दोनों एक जैसे सर्वात्मा हैं । विश्वाधिक अर्थात् विश्वातीत अंश में भी विरोध की शंका नहीं की जा सकती क्योंकि जैसे वेद में 'विश्वाधिको रुद्रः' कहा है वैसे ही 'विश्वतः परमं नित्यं विश्वं नारायणं हरिम्' भी कहा है, अतः दोनों ही विश्वातीत हैं । सर्वकारणतांश में भी विरोध नहीं कहा जा सकता, कारण कि जैसे अथर्वशिखा, अथर्वशिर, श्वेताश्वतर आदि उपनिषदों में शिव को सर्वकारण, सर्वान्तर्यामी, सर्वसंहर्ता आदि रूप में प्रतिपादित किया है वैसे नारायण, सुबाल, आत्मप्रबोध आदि उपनिषदों में नारायण को प्रतिपादित किया है । यदि कहा जाये कि लीलाविग्रहमूर्तियों में भेद होने से लीलाविग्रहरूप मूर्त्यंश में विरोध है, तो वह भी कहना संगत न होगा क्योंकि नृसिंहतापनीयोपनिषत् में ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र–तीनों मूर्तियों का अभेद बताया है ।

यद्यपि यों विरोध का परिहार करने की कोशिश की जा सकती है तथापि यहाँ पर 'ऊर्ध्वरेतं विरूपाक्षम्' इन दो विशेषणों से एवं अन्य श्रुतियों में प्रतिपादित उमासहायत्वादि गुणों के उपसंहार से नृसिंहतापनीय में कहा एकत्व यहाँ विवक्षित नहीं यही मानना उचित है। सम्प्रदायान्तर होने पर भी भट्ट भास्कर ने भी 'ऊर्ध्वरेतम्' आदि की ऐसी ही व्याख्या की है।

यदि कहा जाये कि भगवान् भाष्यकार ने शिवध्येयता नहीं कही है, तो ऐसा भी नहीं कह सकते क्योंकि उन्होंने तत्तत् सम्बन्धित स्थलों पर प्रकाश डाला ही है। 'अन्तरुपपत्तेः' सूत्रभाष्य में परमेश्वर की उपास्यता बतायी है। वहाँ शंका उठायी है कि उपकोसलविद्या में आँख में प्रतिबिम्ब को उपास्य रूप से बताया है, अथवा किसी देवता को, या जीव को और या ईश्वर को ? सिद्धान्त में परमशिववाचक ईश्वरशब्द का ही प्रयोग किया है। इसी प्रकार अनेक सगुण तथा निर्गुण विद्याओं में भाष्य में परमेश्वरशब्द का प्रयोग कर परमशिव की ध्येयता को प्रतिपादित किया है।

यह भी नहीं कह सकते कि आचार्य ने परमशिव को दहरविद्या का विषय नहीं कहा, क्योंकि 'दहर उत्तरेभ्यः' अधिकरण में संशयदशा में भूताकाश, जीव और परमात्मा की संभावनाओं को कहकर जवाब देते हुए परमात्मशब्द छोड़कर 'परमेश्वर ही दहराकाश है' इस प्रकार कहा है। 'उमासहायं परमेश्वरम्' इस श्रुति द्वारा दहरविद्या में उमासहायशब्द के सामानाधिकरण्य से परमेश्वरशब्द शिववाचक ही मानना पड़ेगा। भाष्य में उत्तमाधिकारी को 'दहरं पुण्डरीकं वेश्म' इत्यादि वाक्यार्थज्ञान के समय में ही उपास्यसाक्षात्कार हो जाता है अतः आचार्य सत्यकामत्वादिगुणों का उपसंहार भी अनादर की दृष्टि से देखते हैं। परन्तु मध्यमाधिकारी के लिये जैसे सत्यकामत्वादि, वशित्वादि शाखान्तरीय गुणों के उपसंहार को स्वीकार किया है वैसे ही उमासहायत्वादि गुणों का भी उपसंहार करना आवश्यक है। शास्त्रोक्त गुणों से युक्त उपासना से अन्तकाल में उपास्य सगुणब्रह्म का साक्षात्कार होता है यह शास्त्रप्रामाण्य से स्वीकार करना चाहिये। इस प्रकार गुणोपसंहारन्याय को बताते हुए दहरविद्या की विषयता परमेश्वर में बतायी है।

यह भी नहीं कह सकते कि भाष्यकार ने लीलाविग्रहरूप का प्रतिपादन नहीं किया, कारण कि 'अन्तस्तद्धर्मोपदेशाद्' अधिकरण में यह स्पष्ट प्रतिपादित है कि परमेश्वर भी अपनी इच्छा से साधकों पर अनुग्रह करने के लिये मायामय रूप धारण करते हैं। जहाँ सारे गुणों से रहित परमेश्वर के रूप का प्रतिपादन करना होता है वहाँ 'अशब्दमस्पर्शम्' आदि वाक्यों का विनियोग है। क्योंकि वे सर्वकारण हैं इसलिये किसी विकारधर्म से विशिष्ट परमेश्वर का उपास्य रूप से निर्देश किया जाता है जैसे 'सर्वकर्मा' आदि। इसी प्रकार सोने की मूँछ वाला आदि रूप का भी ध्यान के लिये उपयोग होगा। ऐसा भाष्यकार ने स्वीकार किया है। वैश्वानराधिकरण में भी कहा है कि सर्वव्यापक परमेश्वर की भी उपासकों के लिये वित्तेमात्र हृदयादिस्थलों में अभिव्यक्ति हो जाती है।

वस्तुतस्तु नारायणरूप परमेश्वर की उपास्यता का उपपादन करते हुए जो विकल्प उठाये थे वे भी विचारसहिष्णु नहीं हैं। यद्यपि प्रत्यगात्मा से अभिन्न परमात्मा की एकता निर्विवाद है तथापि जिस प्रकार जीव परमेश्वर से अभिन्न होने पर भी जीवरूप परमात्मतया उपास्य नहीं उसी प्रकार नारायण की परमशिव से पारमार्थिक एकता होने पर भी उस रूप में दहरविद्या की उपास्यता नहीं है। तैत्तिरीय में उन्नीसवीं ऋचा में 'यो देवानां प्रथमं पुरस्ताद् विश्वाधिको रुद्रो महर्षिः' द्वारा स्पष्टतः विश्वाधिक रुद्र रूप का निरूपण कर बीसवीं ऋचा में उसी रूप को 'यस्मात्परं नापरमस्ति किञ्चित्' से सबसे परे बताकर इक्कीसवीं ऋचा में 'न कर्मणा न प्रजया' इत्यादि से अधिकारी का निरूपण किया। बाइसवीं ऋचा में 'वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः' आदि द्वारा अधिकार तथा द्वितीयार्ध में 'ब्रह्मलोके तु' आदि से फल बताकर तेइसवीं में 'दह्रं विपापम्' द्वारा दहरविद्या का उपदेश है। इस अनुवाक की अंतिम अर्थात् चौबीसवीं ऋचा में 'यो वेदादौ स्वरः प्रोक्तः' आदि द्वारा ॐकार से उसका निरूपण कर अकार-उकार-मकार से प्रतिपादित विराड्-हिरण्यगर्भ-अव्याकृत को क्रम से लीन करते हुए इन तीनों मात्राओं के जो परे है उसे महेश्वर बताया। इस प्रकार दसवें अनुवाक में कहीं भी नारायण का वर्णन नहीं आया है। वस्तुतस्तु 'वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः' तक तत्त्वनिरूपण है और तत्त्वज्ञान में जो असमर्थ हैं उनके लिये 'दह्रं विपापम्' से दहरविद्या का प्रारम्भ है। ग्यारहवें अनुवाक का प्रारंभ 'विश्वाक्षं विश्वशम्भुवम्'

और 'विश्व नारायणम्' से होता है परन्तु आगे ही 'पतिं विश्वस्यात्मेश्वरं शाश्वतं शिवमच्युतम्' द्वारा उपोद्बलित होने से शिव का ही परामर्श प्रतीत होता है। दहरविद्या की समाप्ति में 'ऋतं सत्यं परं ब्रह्म पुरुषं कृष्णपिङ्गलम्' में स्पष्ट ही–'विरूपाक्षम्', 'ऊर्ध्वरेतम्' तथा 'कृष्णपिङ्गलम्' द्वारा साम्ब सदाशिव का प्रतिपादन किया गया है। यहाँ सायणाचार्य ने स्पष्ट ही हिरण्यगर्भादि रूप को व्यावहारिक सत्य और स्वभक्तानुग्रहार्थ उमामहेश्वरात्मक पूर्णरूप को अत्यन्त सत्य बताया है। इस प्रकार पारमार्थिक रूप से नारायण की ब्रह्मरूपता होने पर भी यहाँ उसकी उपास्यरूपता नहीं बनती है।

सर्वरूपता का प्रतिपादन करने वाला 'यच्च किञ्चिज्जगत्सर्वं दृश्यते श्रूयतेऽपि वा। अन्तर्बहिश्च तत् सर्वं व्याप्य नारायणः स्थितः॥'–यह वाक्य है। इस पाँचवी ऋचा में यद्यपि जो देखा व सुना जाता है अर्थात् माया का कार्य है उसमें नारायण को व्यापक बताया है तथापि अव्याकृत या कारण में उसकी व्यापकता का प्रतिपादन नहीं है।

यद्यपि 'विश्वतः परमं नित्यम्' में नारायण को विश्वाधिक बताया प्रतीत होता है तथापि श्वेताश्वतर में 'ततो यदुत्तरतरं तदरूपम्' द्वारा शिवतत्त्व को विश्व से जो परे है उससे भी परे बताया है (ततः = विश्व से, उत्तर = परम, तर = उससे भी परे)। अतः आचार्य सायण ने 'विश्वतः परमं नित्यम्' का अर्थ करते हुए स्पष्ट कहा है 'विश्वतः जगतो जडवर्गात् परममुत्कृष्टम्' अर्थात् कार्य से अधिक होने पर भी कारण से श्रेष्ठ है ऐसा नहीं। भगवान् शिव कारण से भी परे हैं। इसलिये नारायण का विश्वाधिकत्व सापेक्ष ही मानना पड़ता है।

नारायण को कहीं कहीं जगत् का कारण बताया है परन्तु जगत्-कारण का ही निर्णय करने के लिये प्रवृत्त श्वेताश्वतरोपनिषत् में स्पष्टः शिव को ही सबका कारण कहा है; 'यस्मात् प्रपञ्चः परिवर्ततेऽयं धर्मावहं पापनुदं भगेशम्'। नारायणोपनिषत् में 'नारायणोऽकामयत प्रजाः सृजेय' से नारायण की कारणता बतायी है परंतु उस उपनिषद् में मन्त्रोपासना की फलश्रुति में 'वैकुण्ठभुवनं गमिष्यति तदिदं पुण्डरीकं विज्ञानघनम्' द्वारा जहाँ अंतःकरण के कारण विज्ञानघन परमात्मा प्रकट होता है उस हृदयपुण्डरीक को ही वैकुण्ठभुवन कहा

है । उस पुण्डरीकरूप नारायण से अभिन्न वैकुण्ठभुवन में व्योमरूप शिव के ध्यान का दहरविद्या में प्रतिपादन किया है । सुबालोपनिषद् में सृष्टिकर्ता को मुखतः खण्डपरशु कहा है जो कोशों में शिव का नाम ही प्रसिद्ध है । आत्मप्रबोधोपनिषत् में ब्रह्मपुर पुण्डरीक का वर्णन होने पर भी वहाँ सृष्टिप्रक्रिया भी नहीं है और तडिदाभमात्रदीपवत् प्रकाश वाले पुण्डरीक का वर्णन है, अतः उसका दहरविद्या से सम्बन्ध बनता नहीं । शरभोपनिषत् में स्पष्ट प्रश्न है कि ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र–इन तीनों में कौन अधिकतर ध्येय है ? इसके उत्तर में कहा है 'पितरं महेशं ममाऽपि विष्णोर्जनकं देवमीड्यं योऽन्तकाले सर्वांल्लोकान् संजहार' अर्थात् ब्रह्मा और विष्णु को भी उत्पन्न करने वाले महेश हैं जो अन्तकाल में सबके संहर्ता हैं, वे ही सर्वोत्तम ध्येय हैं । इस प्रकार उपनिषदों में सर्वकारणता का प्रतिपादन शिवविषयक ही है ।

इसके बाद ग्रंथकार ब्रह्मविद्यार्थी के संन्यास का विचार करते हुए प्रतिपादित करते हैं कि शम आदि की तरह संन्यास भी साधन है । उपदेशपञ्चक में भी 'कर्माशु सन्त्यज्यताम्' कहा ही है । पर उत्तमाधिकारी के लिये ही निर्गुणब्रह्मविद्या के साधन रूप से आचार्य को संन्यास की अनिवार्यता इष्ट है । उपदेशपञ्चक में 'अथ परब्रह्मात्मना स्थीयताम्' द्वारा उत्तमाधिकारी में उपसंहार कर यह स्पष्ट किया है । मध्यमाधिकारी के प्रति तो कर्मसमुच्चित उपासना ही आचार्य ने बतायी है । प्रश्नोत्तररत्नमालिका में एक पाठ 'सम्यग्ज्ञानं क्रियासहितम्' मिलता है जिसमें मोक्षवृक्ष का बीज क्रियायुक्त सम्यग् ज्ञान कहा है । क्योंकि क्रियासमुच्चित ज्ञान उपासनात्मक के अतिरिक्त संभव व आचार्य को अभिमत नहीं इसलिये यहाँ ज्ञानपद उपासनार्थक है । वस्तुतस्तु 'सम्यग्ज्ञानं क्रियासिद्धम्' पठ संगत व प्रसिद्ध है । मध्यमाधिकारी का प्रतिपादन करते हुए अग्निहोत्राधिकरण में मोक्ष की कर्मकार्यता का आराद् उपकारकतया समर्थन कर ज्ञान की प्राप्ति कराने वाला होने से कर्म मोक्ष का कारण है यह स्पष्ट कहा है। क्योंकि सगुणविद्या में कर्तृत्व की निवृत्ति नहीं होती इसलिये उसके साथ

कर्मसमुच्चय संभव है । इस प्रकार निर्गुणोपासक मुख्याधिकारी संन्यासी होगा जबकि सगुणोपासक गृहस्थ भी हो सकता है ।

उपासक को अपनी नारायणरूपता का ध्यान करना है; इसमें महानारायण का 'सहस्रशीर्षम्' से 'पद्मकोशप्रतीकाशम्' पर्यन्त ग्रंथ विनियुक्त हो जायेगा । फिर 'पद्मकोशप्रतीकाशम्' से 'परमात्मा व्यवस्थितः' तक हृदय का प्रतिपादन किया गया है । उसके बाद नारायण के हृदय में परमशिव का ध्यान करने के लिये 'ऋतं सत्यम्' आदि अनुवाक है । अपने नारायण रूप के शरीर के भीतर नाभि से ऊपर बारह अंगुल सीमित देश में नीचे मुख किये हुए खुले कमल को– चारों तरफ नाडियों द्वारा घिरा होने से जो लम्बायमान प्रतीत होता है–यहाँ हृदय कहा है । उसमें अत्यन्त सूक्ष्म आकाश है । उसी आकाश में परब्रह्म निश्चल रूप से रहता है । वहीं से महान् वैश्वानराग्नि जलती हुई सर्वत्र फैलकर खाये हुए अन्न को जीर्ण करती है और वह्निसामान्य रूप धारणकर सिर से पैर तक शरीर गर्म रखती है । इस प्रकार 'पद्मकोशप्रतीकाशम्' से 'व्यवस्थितः' तक के ग्रंथ में जिसका निरूपण है वह सबके शरीर में विद्यमान है यह शास्त्रप्रामाण्य से निश्चित होता है । उपासनाकाल में उपासक को झुके हुए हृदयपुण्डरीक को ऊपर की ओर मुख किये हुए केवल भावना से देखना है । बाकी सब जैसा है वैसा ही सोचना है । वह परमात्मा प्रणव का वाच्य है एवं साधक की योग्यतानुसार निर्गुण या सगुण लीलाविग्रहमूर्ति वाला है । ध्येय के स्वरूप में ऋत अर्थात् अपरिणामी और सत्य अर्थात् बाधशून्य अपरब्रह्म अर्थात् हिरण्यगर्भादि से उत्कृष्ट सभी पुरियों में रहने वाला, भूख-प्यास-पाप-बुढ़ापा-मृत्यु-शोक से रहित, निर्मल, अंतःकरणवृत्ति का अविषय, शब्दादि समस्त विशेषों से रहित, एक, व्यापक, स्वप्रकाश, निरतिशय आनन्दरूप शिव है । ब्रह्मलोक की प्राप्ति होने पर जिस-जिस उपासक की जो-जो इच्छा हो–चाहे वह पिता, पत्नी आदि की हो या घर, बगीचे आदि की अथवा अणिमादि की–वह पूरी हो जाती है । यदि सगुण ध्यान किया जाये तो कृष्णपिङ्गल द्वारा साम्ब मूर्ति का ध्यान किया जा सकता है जिसमें दाहिना भाग गोरा व बायाँ श्याम है । अथवा केवल शिवमूर्ति का ध्यान किया जा सकता है क्योंकि उसमें कण्ठ काला और बाकी शरीर–विशेषकर ललाट–पिङ्गल रूप का है । वे धर्म, ज्ञान और वैराग्य से सम्पन्न हैं, तपे हुए सोने

की तरह चमकदार हैं, उनके अंग भस्म से उद्धूलित हैं, त्रिपुण्ड्र लगा है, रुद्राक्षमालाओं के आभरण हैं और हमेशा आत्मध्यान में लगे हैं। उनकी जटा मुकुट है, तीन आँखें हैं, दुःखसंस्काररहित व आनन्दपूर्ण हृदय है, मुख पर मुस्कान है एवं ॐकार की सहायता से उनका ध्यान किया जाता है। साम्ब मूर्ति में तो वामभाग में उमा विद्यमान हैं ही। सोम, सूर्य, अग्नि उनके तीन नेत्र हैं। जो समझ न आ सके ऐसा आश्चर्यजनक उनका रूप है क्योंकि अविद्या और उसके कार्य से रहित होने पर ईशित्वादि कैसे ? या अरूप होने पर त्रिलोचनत्व कैसे ? एक होने पर विश्वरूपता कैसे ? उमा के साथ होने पर ऊर्ध्वरेतस्ता कैसे ? विग्रह वाला होने पर बुढ़ापे आदि से रहित कैसे ? इत्यादि विरोधों का परिहार असंभव है। श्रुति के कथन से ही स्वभाव से एकत्व, अरूपत्व आदि और मायिकता से वशित्व आदि सब उपपन्न कर लेना पड़ता है। 'सर्वधर्मोपपत्तेश्च' सूत्र द्वारा व्यासजी ने यही बतलाया है। इसके भाष्य में स्पष्ट ही कहा है कि ब्रह्म को श्रुत्युक्त प्रकार से कारण मानने पर सर्वज्ञ सर्वशक्ति महामायी ब्रह्म के विषय में सभी कारणधर्म उपपन्न हो जाते हैं और इस औपनिषद दर्शन के विषय में अतिशङ्का नहीं करनी चाहिये।

दहरविद्या की उपासना में अंगरूप से 'श्यामाच्छवलं प्रपद्ये शवलाच्छ्यामं प्रपद्येऽश्व इव रोमाणि विधूय पापं चन्द्र इव राहोर्मुखात् प्रमुच्य धूत्त्वा शरीरमकृतं कृतात्मा ब्रह्मलोकमभिसंभवामि'—इस मन्त्र का मननपूर्वक जप भी विहित है। स्वतन्त्र रूप से भी इस मन्त्र का जप अन्तःकरण की शुद्धि करता है और ध्यानकाल में भी इसका सार्थ विचार किया जाना चाहिये। ब्रह्म को श्याम कहा जाता है क्योंकि हृदय में मन को एकाग्रकर अत्यन्त कठिनता से इसका साक्षात्कार किया जाता है। ध्यान द्वारा उसे जानकर फिर उस ब्रह्मलोक की प्राप्ति का मन से ध्यान करे जहाँ अर-ण्य इत्यादि अनेक चीजें हैं और अनेक प्रकार की कामनाओं की पूर्ति होती है। मरने के बाद हम उसे प्राप्त करना चाहते हैं। क्योंकि हम शवल—अर्थात् अर-ण्य आदि अनेक चीजों से युक्त—ब्रह्म से नामरूप को प्रकट करने के लिये हृदय (अन्तःकरण) से एक हुए हैं इसलिए उसी अपनी प्रकृति की शरण लेते हैं। उसकी प्राप्ति का प्रकार वैसा ही है जैसे घोड़ा अपने आपको हिलाकर रोयों में लगे बालू आदि को झाड़कर निर्मल हो जाता है।

हम भी हृदय में ब्रह्म को जानकर धर्माधर्मरूप पाप को झाड़ देते हैं। अथवा जैसे चन्द्रमा राहु के मुख से छूटकर पुनः चमकने लगता है वैसे ही सारे अनर्थों के आश्रयभूत शरीर को छोड़कर ध्यानद्वारा कृतकृत्य होकर जो कर्म से प्राप्त नहीं होता ऐसे नित्य ब्रह्मलोक को प्राप्त हो जायेंगे। 'त्वं वा अहमस्मि भगवो देवते अहं वै त्वमसि' के प्रकार से यहाँ देवता से अपनी एकता कर अहंग्रहोपासना करनी है।

इसके आगे फल का विचार किया गया है। तैत्तिरीय आदि चारों उपनिषदों में आपाततः फल की एकरूपता प्रतीत नहीं होती। छान्दोग्य में नाडीमार्ग से सूर्य से उपलक्षित अर्चिरादि मार्ग द्वारा निकलकर ब्रह्मलोक की प्राप्ति फलरूप से प्रतीत होती है। बृहदारण्यक में 'अभयं हि वै ब्रह्म भवति य एवं वेद' से जीवन्मुक्ति फलरूप से प्रतीत होती है। तैत्तिरीय में 'स नो देवः शुभया स्मृत्या संयुनक्तु' आदि द्वारा ज्ञान या क्रममुक्ति रूप फल प्रतीत होता है। कैवल्य में 'गच्छति भूतयोनिं समस्तसाक्षिं तमसः परस्तात्' द्वारा अज्ञान से असंस्पृष्ट सर्वसाक्षिस्वरूप ब्रह्म की प्राप्ति रूप फल है। मायासंस्पर्श से यहाँ शुद्ध चैतन्य का ग्रहण नहीं किया जा सकता है क्योंकि वह तो ज्ञान का ही फल संभव है। यहाँ भी 'भूतयोनिम्' और 'समस्तसाक्षिम्' दोनों पद एक साथ ही कहे गये हैं अतः मायासंस्पर्शरहित का तात्पर्य है माया द्वारा जिसको वश नहीं किया जाता वरन् जो सर्वज्ञ, आकाशादि भूतों का व भौतिकों का कारण, जो माया और उसके कार्य को वश में रखता है वह सोपाधिक परमशिवस्वरूपा परमेश्वर की ही ब्रह्मा, रुद्र, इन्द्रादि विभूतियाँ बतायी गयी हैं। 'स ब्रह्मा स शिवः' आदि में यह स्पष्ट है। बाद में, प्रत्यगात्मरूप से उसी परमशिव के अपरोक्षानुभव से कैवल्य मुक्ति बताने के लिये 'ज्ञात्त्वा तं मृत्युमत्येति नान्यः पन्था विमुक्तये' कहकर फल बताया है। तैत्तिरीय में जो ज्ञानरूप फल कहा है वह ज्ञान यदि निर्गुण साक्षात्काररूप है तब तो क्रममुक्ति की दृष्टि से कहा गया है और यदि उपास्य ब्रह्म का ज्ञान है तो उपासक को मृत्यु के समय उपास्यसाक्षात्कार के अभिप्राय से कहा गया है। 'तदोकोग्रज्वलनम्' आदि अधिकरण में उपासक का निश्चित रूप से सुषुम्ना नाडी से प्राणत्याग बताया है। ध्यानाभ्यासी सुषुम्ना में ही अपने इष्ट का दर्शन

करता है। अतः उस समय उपास्यसाक्षात्कार स्वाभाविक है। 'अनुस्मरन्' स्मृति से भी यह स्पष्ट होता है। यदि उपासक और अनुपासक एक ही प्रकार से मृत्यु प्राप्त करें तो उपासना व्यर्थ हो जायेगी। ब्रह्मचर्यरूप साधन वालों को उपासना करने पर सब लोकों में स्वतन्त्र विचरण की सामर्थ्य प्राप्त हो जाती है जो विषयासक्त बुद्धि वालों को नहीं मिलती।

यदि साक्षात्कारपर्यन्त यह उपासना सिद्ध हो जाये तो सायुज्य मुक्ति हो जाती है और यदि उपास्य का साक्षात्कार न हो तो ब्रह्मलोक की प्राप्ति होती है। इसमें भी उपासना की तीव्रता के तारतम्य से सालोक्य, सामीप्य व सारूप्य की प्राप्ति होगी। जगद्व्यापारवर्जाधिकरण में तथा 'विकारावर्ति' आदि सूत्र की व्याख्या में भाष्यकार ने स्पष्ट कहा है कि सगुणब्रह्म के उपासक को ईश्वरसायुज्य की प्राप्ति होती है। परमेश्वर के निर्गुण व सगुण रूपों में सगुणोपासक निर्गुण को न पाकर, सगुण रूप से रहते हैं। उमासहाय आदि विशिष्ट मूर्ति की अहंग्रहोपासना से जो सगुणब्रह्म का साक्षात्कार कर लेता है वह सगुणसायुज्य पाकर क्रम से निर्गुण शिवभाव प्राप्त कराने वाले निर्गुण-शिवज्ञान को पा लेता है परन्तु जो अशुद्ध चित्त वाला है वह शिवसारूप्य पाकर शिवलोक में अनन्त महाभोगों को भोगकर अंत में शिवकृपा से शुद्ध मन वाला होकर शिवज्ञान प्राप्त करता है। जो तो विष्णु आदि का ध्यान करता है वह विष्णु आदि के लोकों को प्राप्त कर, वहाँ भोग भोगकर शुद्ध ब्राह्मण कुल में उत्पन्न होता है। अत्यधिक राग वाला तो शिवलोक की प्राप्ति के बाद विष्णुलोक में आकर वहाँ के भोग भोगकर फिर क्रम से प्रजापति, इन्द्र आदि के लोकों में जाकर वहाँ के भोग भोगकर फिर मनुष्यलोक में सत्कुल में उत्पन्न होता है। इस प्रकार जो कृतात्मा अर्थात् शुद्ध अंतःकरण वाले हैं वे ज्ञान पाकर निरतिशय मोक्षरूप परमपद को प्राप्त कर लेते हैं। अशुद्धान्तःकरण वाले अर्थात् उपासना का अनुष्ठान करते हुए भी जो विषयराग से युक्त हैं उनकी पुनरागति होती है। अविरक्त अमुख्याधिकारी होता है अतः उसके लिये सर्वकर्मसंन्यास हो नहीं सकता। सर्वकर्मसंन्यास के बिना ज्ञाननिष्ठा बनती नहीं। मंदबुद्धि संन्यासी की भी निर्गुण

ब्रह्म में निष्ठा नहीं बनती । ऐसे अनुत्तमाधिकारी संन्यासी के प्रति भाष्यकार विधान करते हैं कि वह सभी कर्मों का परित्याग कर अपने हृदय में ब्रह्म का चिन्तन करे तथा अविरक्त गृहस्थ इन्द्रियों का उपसंहार कर हृदय में ब्रह्मचिन्तन करे ।

कई लोग प्रश्न उठाते हैं कि दरहविद्या बताने वाली श्रुतियों में 'एष आत्माऽपहतपाप्मा', 'ऋतं सत्यम्', 'आदिमध्यान्तविहीनम्' आदि सब निर्गुण ब्रह्म का स्वरूप प्रतिपादित है अतः दहरोपासक को निर्गुण ब्रह्म की प्राप्ति न हो यह असमीचीन है अर्थात् निर्गुण प्राप्ति ही होनी चाहिये । यद्यपि उनकी शंका उचित है तथापि जीव के स्वरूप का अर्थात् त्वम्पदार्थ का शोधन न होने से उपासक सकल प्रपञ्च से विनिर्मुक्त रूप से ब्रह्म की उपासना करने में असमर्थ है जिससे ऐसा उपासक अपहतपाप्मत्व आदि गुण वाले ब्रह्म का ही चिन्तन करता है । गुण क्योंकि गुणी के बिना नहीं हो सकते इसलिये गुणों की स्वतन्त्र रूप से उपासना असम्भव होने से आत्मा या परब्रह्म पदों का ग्रहण किया जाता है । वस्तुतस्तु दहरोपासना में गुण प्रधान होता है, गुणी आधाररूप से गौण होकर रहता है । अतः श्रुतिप्रोक्त गुणों से विशिष्ट का ध्यान ज्ञान के लिये या क्रममुक्ति के लिये यहाँ इष्ट है । शिवधर्मोत्तर के दशम अध्याय में ध्यानयज्ञ को सब दोषों से रहित, अन्य यज्ञों में होने वाले हिंसा आदि से रहित, एवं चित्तशुद्धि का साधन वताया है । अतः अशुद्ध बाह्य साधनों से होने वाले स्वर्गादिप्रद यज्ञादि छोड़कर हृदय में स्थित शिव का ध्यान करे । इसी पुराण के तृतीय अध्याय में कहा है कि यम-नियमादिरूप पुष्पों से परमेश्वर का पूजन अन्तर्याग है और यह बहिर्याग से श्रेष्ठ है । जिस प्रकार छोटा दीपक भी घोर अंधकार मिटा देता है उसी प्रकार मुहूर्त भर भी—अड़तालीस मिनट भी—जो परमशिव का ध्यान किया जाता है उससे इतना पुण्य होता है कि यदि श्रद्धा व गुरुभक्ति युक्त एवं ज्ञानयोग की प्राप्ति के लिये यतमान पुरुष उस ध्यान में लगा रहे और फलसिद्धि के पूर्व शरीर छोड़ दे तो वह रुद्रलोक प्राप्त कर वहाँ सुखों का अनुभव करता है व तदनन्तर योगियों के कुल में उत्पन्न होकर ज्ञान पाता व उससे मुक्त हो जाता है । शिवधर्म के प्रथमाध्याय में कहा है कि जो क्षण या मुहूर्त शिवचिन्तन के बिना बीतता है वही सबसे बड़ी हानि है, अज्ञान है, अंधा व गूँगा बनना है । किसी के संग से, कौतुक

से, लोभ या भय से भी भगवान् का कीर्तन या पूजन करने वाला अवश्य रुद्रलोक प्राप्त करता है। आदित्यपुराण के तेतीसवें अध्याय में कहा है कि दुष्टता से भी जो रोज़ महेश्वर का स्मरण करता है वह भी मरकर शिवलोक प्राप्त करता है। जिसके हृदय में हमेशा शिव रहते हैं उसने अपना कुल पवित्र कर लिया, पितरों का उद्धार कर लिया, और जहाँ पैदा हुआ उस देश को भी पावन बना दिया। मुहूर्तभर भी किया शिवचिन्तन स्थूल-सूक्ष्म नानाविध पापों को नष्ट कर देता है।

इस प्रकार इस ग्रन्थ में दहरविद्या के सभी विषयों को संक्षेप में प्रतिपादित कर दिया है। जैसा कि लेखक ने स्वयं कहा है, यज्ञ करने वाले त्र्यम्बक, रामेन्द्र, वरदराज और शङ्करनारायण की प्रार्थना पर उनके कल्याणार्थ उन्होंने इसका निर्माण किया था। श्रीकण्ठभाष्य में भी दहरविद्या पर विचार है और इस उपासना में 'अहम्' की उपासना के कई भेद प्रतिपादित किये हैं। अप्पय दीक्षित के अनुसार श्रीकण्ठ स्वयं दहरोपासक थे। शैवों में यह उपासना प्रचलित रही है। जो वेदान्तशास्त्र को समझकर भी निरन्तर उस विचार में रति नहीं कर पाते उनके लिये इस उपासना का मार्ग श्रेष्ठ है। इसी प्रकार जो गृहस्थ गुरु में श्रद्धा रखकर इस अहंग्रहोपासना को करते हैं उनका भी यह उपासना कल्याण करती है।

हमारा विश्वास है कि इस ग्रन्थ के मनन से अनेक लोग दहरविद्या में प्रवृत्त होंगे। क्योंकि यह सत्य है कि कोई भी उपासना पूरी तरह निरूपित करना असंभव है इसलिये अंततः गुरु से ही उसे प्राप्त करना पड़ता है। सामान्यतः किसी भी उपासना में रुचि उत्पन्न करने के लिये उसके स्वरूप, प्रकार, फल इत्यादि का ज्ञान कराने में ग्रन्थों का उपयोग हमेशा ही रहेगा। वर्तमान काल में बाह्य यज्ञों के साधनों का अभाव होने से उपासनायज्ञ का महत्त्व और भी बढ़ जाता है। इस ग्रन्थ के पुनर्मुद्रण, सम्पादन व भूमिका, उपोद्घात के प्रेरक हमारे प्रिय स्वामी स्वयम्प्रकाशगिरि जी रहे हैं। उन पर परमशिव सभी प्रकार का अनुग्रह करेंगे यह हमारा निश्चय है। भगवान् श्रीदक्षिणामूर्ति से प्रार्थना है कि सनातन धर्मावलम्बी इस उपासना का अभ्यास कर अपना कल्याण करें।

श्रीशङ्कर मठ, आबू पर्वत। — भगवत्पादीय<br>
श्रीव्यासपूर्णिमा, वि.सं. २०४८ — **महेशानन्दगिरि**

# उपोद्घातः

अस्ति तावन्मनुष्याणां दुःखजिहीर्षा सुखप्रापित्सा च स्वाभाविकी । दुःखस्यावास्तवत्वं सुखस्य च वास्तवस्वरूपत्वं विनाऽऽत्यन्तिको दुःखनाशः सुखलाभश्च न सम्वोभूतः । अत एवौपनिषदा 'नेह नाना', 'आनन्दं ब्रह्म', 'तत्त्वमसि' इत्येवमादिश्रुतिभिरेवोक्तं प्रपञ्चमिथ्यात्वं जीवपरमैक्यं च राद्धान्तयन्ति । ततश्च हीनहानमेव दुःखनिवृत्तिर्लब्धलाभश्च सुखप्राप्तिः । तदेतद् द्वयं तत्त्वज्ञानादेव केवलात्सम्भवेद्, लोकेप्येवंनिवृत्तिसम्प्राप्त्योस्तन्मात्रोपायत्वोपलम्भाद् । अत आचार्या आहुः 'अनुभवावसानं च ब्रह्मविज्ञानमविद्याया निवर्तकं मोक्षसाधनं च दृष्टफलतयेष्यत' इति । तत्त्वज्ञानसाधनं च शमादिसहकृतं श्रवणादिकमेव । अथापि प्रायशो भवन्ति साधका मन्दबुद्धयो येषां हि भेदवद्वस्त्वित्येवं निश्चयो न सहसाऽपाकर्तुं शक्यते न वा परमार्थविषया बुद्धिस्तेषां श्रवणादितो भवति । वस्तु च पारमार्थिकमविज्ञाय पुमर्थलाभोऽसम्भवीति तेषु वात्सल्यवती श्रुतिः परमाधिगमायोपायतयोपासनानि विदधाति। अतिधन्यस्य वेदस्यायमत्राभिप्रायः 'सन्मार्गस्थास्तावद्भवन्तु ततः शनैः परमार्थसदपि ग्राहयिष्यामि' इतिच्छान्दोग्यभाष्योक्तः । अतएव तैत्तिरीयके 'वेदान्तविज्ञाने' त्यादिना मुख्याधिकारिणं प्रत्युक्त्वा तत्त्वं ज्ञातुमसमर्थस्य कृत उपासनमुक्तं 'दहं विपापमि'त्यादिना । हृदयपुण्डरीकदेशे हीयमर्धनारीश्वरस्योपासना बह्वीषु शाखासु पठ्यमाना पुराणेषु च विस्तरेण विन्यस्ता दहरविद्येत्याख्यया प्रसिद्धा । शाङ्करसम्प्रदायेऽमुष्या अभ्यासं शिष्येभ्यः प्रायो विदधति देशिका इत्यस्या विधानं स्पष्टीकर्तुं श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्याः परमशिवेन्द्रसरस्वतीस्वामिनः श्रुतिस्मृतीतिहासपुराणोपन्यासपूर्वकं सरलसरण्या 'दहरविद्याप्रकाशिका'ख्यं प्रकरणं रचयाम्बभूवुः । श्रीपरमशिवेन्द्रसरस्वतीसंयमीन्द्राः काञ्चीमठाचार्याः सदाशिवब्रह्मेन्द्राणां च गुरव इत्यैतिहासिकाः । पुण्यश्लोकमञ्जरीपरिशिष्टे ५७ तमोयमाचार्यो बभूव, १५०८ शकाब्दे

स्वकीयं पार्थिवं देहं तत्याजेत्युक्तम् । ग्रन्थश्चासौ बालमनोरमामुद्रणालयात् १९७२ तमे विक्रमसंवत्सरे प्रकाशितचरोप्यधुना दुष्प्राप्य इति मुमुक्षवोऽत उपासनारीतिं विज्ञाय गुरूपदिष्टमार्गेणाभ्यस्येयुरित्ययं संस्कृत्य पुनः प्रकाश्यते । प्रार्थये चोमारमणं यद् दहरोपासका इहैव तत्प्रसादमवाप्य जीवन्मुक्ता भवेयुरिति ।

भगवत्पादीयो

**महेशानन्दगिरिः**

ॐ

# दहरविद्याप्रकाशिका

नत्वा गणेश्वरं स्कन्दं साम्बं सद्गुरुमेव च ।
दहराख्यपरेशानध्यानरीतिः प्रकाश्यते ॥

अत्र श्रुतिस्मृतीतिहासपुराणागमेषु परमेश्वरविषय-पूजानमस्कारस्तुत्याद्यपेक्षया तद्ध्याने आदरो दृश्यते । तथा हि ; अथर्वशिखायां–'शिव एको ध्येयश्शिवङ्करस्सर्वमन्यत् परित्यज्य समाप्ताथर्वशिखा' इति । कठवल्लीष्वपि–

'नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो
न मेधया न बहुना श्रुतेन ।
यमेवैष वृणुते तेन लभ्य-
स्तस्यैष आत्मा वृणुते तनूं स्वाम् ॥' इति ।

योगयाज्ञवल्क्यस्मृतौ–

'अथ ध्यानं प्रवक्ष्यामि शृणु गार्गि वरानने ।

ध्यानमेव हि सर्वेषां कारणं बन्धमोक्षणे ॥
ध्यानमात्मस्वरूपस्य वेदनं मनसा खलु ।
सगुणं निर्गुणं चैव सगुणं बहुधा स्मृतम्' ॥ इति ।
'योगी युञ्जीत सततमात्मानं रहसि स्थितः ।
एकाकी यतचित्तात्मा निराशीरपरिग्रहः ॥
शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य स्थिरमासनमात्मनः ।
नात्युच्छ्रितं नातिनीचं चैलाजिनकुशोत्तरम्' ॥

इति प्रस्तुत्य,

'युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी नियतमानसः ।
शान्तिं निर्वाणपरमां मत्संस्थामधिगच्छति' ॥

इति भगवद्गीतायाम् ।

सूतसंहितायां यज्ञवैभवखण्डे–

'अथ मोक्षार्थिभिः प्राज्ञैः शिव एकश्शिवंकरः ।
ध्येयस्सर्वं परित्यज्य शिवादन्यत्तु दैवतम् ॥
अस्मिन्नर्थे श्रुतिस्साध्वी समाप्ता वेदवित्तमाः' ॥ इति ।

तत्रैव–

'सोपानक्रमतो देवा नृणां संसारमोचकाः ।
रुद्रस्संसारमग्नानां साक्षात् संसारमोचकः ॥
अतस्सर्वं परित्यज्य शिवादन्यत्तु दैवतम् ।
शिव एव सदा ध्येयस्साक्षात् संसारमोचकः ॥

वृक्षस्य मूलसेकेन शाखाः पुष्यन्ति वै यथा ।
शिवध्यानेन देवाश्च तथा तृप्ता भवन्ति हि ' ॥इति ।

तत्रैव एकत्रिंशाध्याये–

'नृत्यमानस्य देवस्य ध्यानं यत्तु द्विजोत्तमाः ।
देवदेवस्य विप्रेन्द्रा महाप्रीतिकरं सदा ॥
साम्बमूर्तिधरस्यास्य शिवस्य ध्यानमास्तिकाः ।
देवदेवस्य विप्रेन्द्रा महाप्रीतिकरं सदा' ॥ इति ।

तत्रैव द्विचत्वारिंशाध्याये–

'श्रुत्याचार्यप्रसादेन सर्वं ब्रह्मेति भावयन् ।
मुच्यते पातकैस्सर्वैर्घटिकामात्रतो नरः ॥
दिनार्धं सकलं ब्रह्म भावयन् गुरुपूर्वकम् ।
बुद्धिपूर्वकृतैस्सर्वैः पातकैर्मुच्यते नरः ॥
विग्रहं परतत्त्वस्य त्रिणेत्रं साम्बमद्भुतम् ।
मुहूर्तं चिन्तयन् मर्त्यो मुच्यते सर्वपातकैः ॥
स्वस्य रूपानुसन्धानान्नृत्यन्तं सर्वकारणम् ।
मुहूर्तं चिन्तयन् मर्त्यो मुच्यते सर्वपातकैः ॥
नृत्यमानं महादेवं साम्बमूर्तिधरं तु वा ।
दिनार्धं चिन्तयन् पापात् प्रसिद्धान्मुच्यतेऽखिलात् ॥
त्रिमूर्तीनां तु रुद्रस्य विग्रहं चिन्तयन् दिनम् ।
महापातकसङ्घैश्च मुच्यते पातकान्तरैः ॥

